राम कहे सो मुख भला रे, खाए खीर खांड।
हरि बिन मुखमों धूलपरी, क्या जनी उस राड ॥ ७ ॥
राम कहे सो मुख भला रे, बिन राम से बीख[1]।
आव न जानूं रमते बेरा[2], जब काल लगावे सीख ॥ ८ ॥
कहे तुका मैं सबदा बेचूं, लेवे केतन[3] हार।
मीठा साधु संत जन रे मूरख के सिर मार ॥ ९ ॥
तुका दास तिनकारे, रामभजन नित आस।
क्या बिचारे पंडित करो रे, हात पसारे आस ॥१०॥
तुका प्रीत रामसुं, तैसी मीठी राख।
पतंग जाय दीप परे, करे तन की खाक ॥११॥
कहे तुका जग भुला रे, कहा न मानत कोय।
हात परे जब काल के, मारत फोरत डोय[4] ॥१२॥
तुका सुरा[5] नहिं शबदका,[6] जहाँ कमाई न होय।
चोट साहे घनकीरे, हिरा नीबरे[7] तोय ॥१३॥
तुका सुरा बहुत कहावे, लडन बिरला कोय।
एक पावे ऊँच पदवी,[8] एक खौसा[9] जोय ॥१४॥
तुका मार्‌या पेट का, और न जाने कोय।
जपता कछु राम नाम, हरि भगत की सोय ॥१५॥
तुका सज्जन तिनसुं कहिए, जिनथी प्रेम दुनाय[10]।
दुर्जन तेरा मुख काला, थीता[11] प्रेम घटाय ॥१६॥
काफर सोही आप न बुझे, आला दुनिया भर।
कहे तुका सुनो रे भाई, हिरदा जिन्ह का कठोर ॥१७॥
भीस्त[12] न पावे मालथी, पढ़िया लोक रिझाय।
नीचा जेथे कमतरीन, सोही सो फल खाय ॥१८॥
फल पाया तो सुख भया, किन्हसुं न करे विवाद।
बान न देखे मिरगा,[13] चित्त मिलाया नाद ॥१९॥
तुकादास राम का, मन में एकहि भाव।
तो न पालट्टू आवे, येही तन जाय ॥२०॥
तुका रामसूं चित बाँध राखं, तैसा आपनी हात।
धेनु बछुरा छोर जावे, प्रेम न छूटे सात ॥२१॥

---

[1] ज़हर, विष। [2] समय। [3] कितने। [4] सिर। [5] शूर। [6] शब्दों का। [7] पहिचाना जाता है। [8] स्थान। [9] नीचे। [10] दूना होता है। [11] वर्तमान। [12] स्वर्ग, ईश्वर-पद। [13] हिरन।

चित सुं चित जब मिले, तब तन थंडा होय ।
तुका मिलना जिन्ह सुं, ऐसा बिरला कोय ॥२२॥
चित मिले तो सब मिले, नहिं तो फुकट[1] संग ।
पानी पथर एक ही ठोर, कोर न भीजे अंग ॥२३॥
तुका संगत तिन से कहिए, जिन से सुख दुनाए ।
दुर्जन तेरा मू काला, थीतो प्रेम घटाए[2] ॥२४॥
तुका मिलना तो भला, मन सूं मन मिल जाय ।
उपर उपर माटी घासनी, उन को को न बराय ॥२५॥
तुका कुटुंब छोरे रे लरके[3], जोरो सिर मुंडाय ।
जब ते इच्छा नहिं मुई, तब तूं किया काय ॥२६॥
तुका इच्छा मीट नहिं तो, काहा करे जटा खाक ।
मथीया[4] गोला डार दिया तो, नहिं मिले फेर न ताक[5] ॥२७॥
भीद मेरे साइयां को, तुका चलावे पास ।
सुरा सोहि लरे हम से, छोरे तन की आस ॥२८॥
कहे तुका भला भया, हुआ संतन का दास ।
क्या जानूं केते मरता, न मिटती मन की आस ॥२९॥
तुका और मिठाई क्या करूँ, पाले विकार पिंड ।
राम कहावे सो भली रूखी, माखन खीर खांड ॥३०॥

इस पूर्वोक्त रचना के सिवा श्रीतुकाराम जी ने कुछ पद भी हिंदी भाषा में लिखे हैं। पर इन के विषय में सब विद्वानों का एक मत नहीं है। कुछ-कुछ अभंग संग्रहों में न मिलने के कारण कुछ विद्वान इन्हें क्षेपक मानते हैं। हिंदी की रचना थोड़ी ही होने के कारण इस बात का निर्णय करना कठिन है कि ये तुकाराम जी के ही रचे हुए हैं या अन्य किसी के। पर बहुत संभव यही है कि ये तुकाराम जी के ही होंगे। नमूने के लिए कुछ पद नीचे दिए जाते हैं।

(१)

क्या गाऊं कोई सुननेवाला। देखें तो सब ही जग भूला ॥१॥
खेलौं अपने रामहिं सात। जैसी वैसी करिहौं मात ॥२॥
काहां से लाऊं मधुरा बानी। रीझे ऐसी लोक बिरानी ॥३॥
गिरिधरलाल तो भाव का भूका। राग कला नहिं जानत तुका ॥४॥

(२)

आपें तरे त्याकी कोन बराई। औरन कूं भलो नाम धराई ॥१॥
काहे भूमि इतना भार राखे। दुहत धेनु नहिं दूधहि चाखे ॥२॥

---

[1] व्यर्थ [2] दोहरा नं० १६ देखो। केवल एक शब्द का फ़र्क है। [3] लड़के [4] मक्खन का मथा हुआ। [5] खाक।

बरसते मेघ फलते हि बिरखा। कोन काम आपनी उन्होति राखा ॥३॥
काहे चंदा सूरज खावे फेरा। खिन एक बैठत पावत घेरा ॥४॥
काहे परिस कंचन करे धातु। नहि मोल लूटत पावत घातु ॥५॥
कहे तुका उपकारहि काज। सब कर रहिया रघुराज ॥६॥

(३)

बार-बार काहे मरत अभागी। बहुरि मरन से क्या तोरे भागी ॥१॥
एहि तन कर ते क्या ना होय। भजन भगति करे वैकुंठ जाय ॥२॥
रामनाममोल नहिं बेचे कवरी। वोहि सब माया छुरावत सगरी ॥३॥
कहे तुका मन सुं मिल राखो। राम रस जिव्हा नित चाखो ॥४॥

इन पूर्वोक्त सब उदाहरणों से तुकाराम जी की हिंदी कविता का अनुमान पाठकगण भलीभाँति कर सकते हैं। यह कहने की आवश्यकता नहीं कि काव्य-दृष्टि से इस में देखने योग्य विशेष कुछ नहीं है। इस से केवल इसी का अनुमान हो सकता है कि सत्रहवीं शताब्दी में महाराष्ट्रीय संत हिंदी को अपनाने लगे थे। यदि यही क्रम चलता रहता और दूसरी ही एक भाषा का भारतवर्ष की भाषाओं पर आक्रमण न होता, तो आज हिंदुस्तानी अखिल भारतवर्ष की भाषा हो जाती। पर काल के मन में कुछ और ही था। उस के हेर-फेर से थोड़े दिन अधिक लगे। पर अब सब विज्ञ भारतवासियों ने इस बात को मान लिया है कि सारा हिंदुस्तान यदि किसी एक भाषा में अपने विचार प्रकट कर सकता है, तो केवल हिंदुस्तानी ही इस बात के योग्य है। ईश्वर की कृपा से वे भी दिन अब जल्दी पास आ रहे हैं और जिस माला का यह एक फूल है, वह भी इसी बात का द्योतक है। यदि किसी प्रांत के लोग अपने-अपने प्रांतीय विद्वान्, शूर, संत पुरुषों का परिचय भारत भर में कराना चाहें, तो केवल इन हिंदुस्तानी भाषा के द्वारा ही यह बात संभाव्य है, अन्यथा नहीं।

# सूची

[ दिए हुए अंक पृष्ठों के हैं ]

# शुद्धि-पत्र

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १२ | २३ | आकंदी | आलंदी * |
| १३ | १३ | गोबा | गोरा |
| १४ | २० | गद्य | पद्य |
| १७ | ६ | इंद्रावणी | इंद्रायणी |
| १६ | २० | माडली | माउली |
| २२ | २ | प्लैसाबाई | म्हैसाबाई |
| २३ | ६ | आवंदी | आलंदी* |
| २६ | ३ | चेंडूकली | चेंडूफली |
| ,, | १० | हुमासा | हमामा |
| ३२ | ५ | महाबकेश्वर | महाबलेश्वर |
| ३३ | ७ | १६२७ | १६२७ |
| ४१ | १३ | इंद्रायणी उत्तर | इंद्रायणी के उत्तर |
| ७३ | २७ | विठोबा ने | विठोबा की |
| ७४ | १६ | सावनधानता | सावधानता |
| ७७ | १ | तकेगांव | तलेगांव |
| ८३ | ११ | फक | फल |
| ,, | २१ | बारह | चौबीस |
| ११६ | १७ | बुद्ध | शुद्ध |
| १२० | १० | उल्लेखन | उल्लेख न |
| १२५ | ७ | मदार भाग | महारमांग |
| १४० | ३० | गुरुभ्रुव | गुरुध्रुव |
| १४६ | ३३ | गाडी | गठडी |
| १४७ | ७ | गोपालशाला | गोपालकाला |
| १५१ | २ | हमारी | दमरी |

* 'आलंदी' कई स्थलों पर अशुद्ध रूप में छप गया है—कहीं आकंदी, कहीं आवंदी। पाठक सुधार लें।

---

